# न-शासन के कुछ विचारणीय प्रसंग

लेखक
पद्मचन्द्र शास्त्री

प्रकाशक
सेवा मन्दिर, २१, दरियागंज, नई-दिल्ली-२

प्रकाशक :
वीर सेवा मन्दिर सोसायटी (रजि०)
२१, दरियागंज, नई दिल्ली-२



मूल्य : मनन चिंतन :
दो रुपये

प्रथमावृत्ति : १०००
वीर निर्वाण संवत् : २५०८
वि० सं० २०३८
सन् १९८२ ई०



मुद्रक :
गीता प्रिंटिंग एजेंसी,
सीलमपुर, द्वारा विध्यवासिनी
पेपर्ज, न्यू सीलमपुर, दिल्ली।

# अनुक्रमणिका



'मेरा अपना कुछ नहीं, सब आचारज बैन।
लोग भरम मो पर करें, याते नीचे नैन॥

गुरु-वाणी संचय करन, प्रकट करन जिन बैन।
पुण्य कार्य या जगत में, जानें सब ही जैन॥

मन्द-बुद्धि मैं भक्ति-युत, आग्रह मम कछु नाँहि।
तथ्य-अतथ्य विचारिकें, सुधी धरो मन माँहि॥"

पद्मचन्द्र शास्त्री
वीर सेवा मन्दिर, दिल्ली

# प्रकाशकीय

जैन आचार, तत्त्वज्ञान, इतिहास, पुरातत्त्वादि के अनुसन्धान मे वीर-सेवा मन्दिर की महत्त्वपूर्ण भूमिका रही है। यह संस्था ग्रन्थ प्रकाशन एवं 'अनेकान्त' पत्रिका के माध्यम से जनता की सेवा में सतत् संलग्न रही है।

प्रबुद्ध पाठकों के सुझाव पर 'अनेकान्त' के कुछ लेखों का यह संकलन नए आयामों के विचार में सहयोगी होगा। सभी लेख श्री पद्मचन्द्र शास्त्री द्वारा लिखित और चिन्तनपूर्ण है।

प्रस्तुत प्रकाशन में विद्वद्वर श्री पं० कैलाशचन्द्र सि० शास्त्री के प्राक्कथन के बाद हमें कुछ लिखना शेष नही रह जाता। पंडित जी ने सभी स्पष्ट कर दिया है। इस कृपा के लिए हम पंडित जी के अति आभारी हैं।

इस प्रकाशन में कम्पोजिंग व छपाई का पूरा व्यय श्री रघुवीरसिंह जैन धर्मार्थ ट्रस्ट (जैना वाच कं०) ने तथा कागज-व्यय श्री मुसद्दीलाल जैन चैरी० ट्रस्ट, दिल्ली ने वहन किया और आवरण-कागज श्री सागरचन्द्र जैन एण्ड संस के सौजन्य से प्राप्त हुआ। ये उन सभी के धर्म प्रेम और संस्था में रुचि का परिचायक है। हम उनका हृदय से धन्यवाद करते है।

सुभाष जैन
महासचिव, वीर सेवा मन्दिर
२१, दरियागंज, नई दिल्ली-२

# प्राक्कथन

जिन शासन या जैन धर्म आचार और विचार का आकर है। उसमें निहित-तत्त्व चिंतकों और अन्वेषणकर्ताओं के लिए सदा आकर्षण का केन्द्र रहे है। प० पद्मचन्द्र जी ने एक तत्त्वान्वेषक और तत्त्व जिज्ञासु के रूप में जिन-शासन के कुछ विचारणीय प्रसंगों पर अध्ययनपूर्ण प्रकाश डाल कर अध्ययन की रुचिकर सामग्री प्रस्तुत की है। उनका यह अध्ययन व्यापक है। उन्होंने दिगम्बर साहित्य की ही तरह श्वेताम्बर साहित्य का भी आलोडन किया है और इससे उसका महत्त्व बढ़ गया है, क्योंकि उसमें जिन-शासन की दोनों धाराओं का निष्पक्ष अवगाहन किया गया है।

१. प्रथम विचारणीय प्रसंग है अनादि मूलमंत्र या पंचनमस्कार मंत्र। यह मंत्र समस्त जैनों को मान्य मूलमंत्र है। श्वेताम्बर परम्परा में इसे नवकार मंत्र कहते है क्योंकि पांच नमस्कारों के साथ 'एसो पंच णमोकारो' आदि चार पद जोड़ कर नौ पद होते है। श्वेताम्बरीय लघु नवकार फल में इस मंत्र का माहात्म्य बतलाते हुए इसे जैन शासन का सार और चौदह पूर्वो का उद्धार कहा है।

यथा- "जिणसासणस्स सारो चउदसपुव्वाण जो समुद्धारो।
जस्स मणे णवकारो, संसारो तस्स किं कुणइ ?"

अर्थात् जो जिन शासन का सार है और चौदह पूर्वो का उद्धार रूप है ऐसा नमस्कार मंत्र जिसके मन में है संसार उसका क्या कर सकता है ?

दिगम्बर सम्प्रदाय में नमस्कार मंत्र का एक ही रूप पाया जाता है किन्तु श्वेताम्बर सम्प्रदाय में कुछ भेद है। जिसका विवेचन प० पद्मचन्द्र जी ने किया है। नमस्कार मंत्र में प्रथम चार पदों में कोई अन्तर नहीं है। अन्तिम पद में अन्तर है। भगवती सूत्र में अन्तिम पद 'णमो बंभीए लिवीए' है अर्थात् साधुओं के स्थान में ब्राह्मी लिपि को नमस्कार किया है किन्तु उस पर अभयदेव सूरि की संस्कृत टीका में 'णमो सव्व साहूण' पाठ है। तथा 'णमो लोए सव्व साहूण' को उसका पाठान्तर कहा है। इस अन्तिम पद में आए 'लोए' और 'सव्व' पदों को लेकर दिगम्बर परम्परा में भी विवाद चलता है। किन्तु धवला टीका में लिखा है कि ये दोनों पद अन्तदीपक है। अत उनकी अनुवृत्ति पूर्व के

बाकी पदों में भी करनी चाहिए। अर्थात् लोक के सब अरहंतों को नमस्कार हो, लोक के सब सिद्धों को नमस्कार हो, इसी तरह पांचों पदों का अर्थ जानो।

२. दूसरा प्रसंग है— भगवान पार्श्व के पांच महाव्रत। श्वेताम्बर आगमों में ऐसा कथन है कि भगवान पार्श्वनाथ ने चार ही महाव्रत कहे थे— मैथुनत्याग अलग नहीं था उसका ग्रहण परिग्रह त्याग में किया जाता था, क्योंकि स्त्री को ग्रहण किए बिना भोगा नहीं जा सकता। पीछे भगवान महावीर ने अपने तीर्थ में पांच महाव्रतों का उपदेश किया, क्योंकि पार्श्वनाथ के शिष्यों ने उसका दुरुपयोग किया था। इसी का परीक्षण और विवेचन पंडित जी ने अपने लेख में किया है जो विशेष रूप से पढ़ने लायक है।

दिगम्बर परम्परा के मूलाचार में भी यह कथन मिलता है कि बाईस तीर्थंकर सामायिक, परिहार विशुद्धि, सूक्ष्म साम्पराय और यथाख्यात चारित्र का ही उपदेश करते हैं, क्यों कि उनके समय के साधु सरल और विद्वान् होने से संयम में दूषण नहीं लगाते। किन्तु प्रथम अन्तिम तीर्थंकर पांचवें छेदोपस्थापना संयम का भी उपदेश देते हैं। किन्तु चार और पांच महाव्रतों का कथन दिगम्बर परम्परा में नहीं मिलता। यद्यपि चार और पांच संयमों की तरह चार और पांच महाव्रतों के उपदेश का अन्तर संभव है और इसका समर्थन रौद्रध्यान के चार भेदों से होता है। रौद्र के चार भेद हिंसानन्दी, असत्यानन्दी, चौर्यानन्दी और विषय संरक्षण आनन्दी हैं। विषय संरक्षण में मैथुन और परिग्रह दोनों गर्भित हैं ऐसी ही स्थिति चातुर्याम की हो सकती है।

श्वे० स्थानांग सूत्र (२६६) की टीका में लिखा है 'मध्य' के बाईस तीर्थंकर तथा विदेहगत तीर्थंकर चातुर्याम धर्म का तथा प्रथम तथा अन्तिम तीर्थंकर पंचयाम धर्म का कथन शिष्यों की अपेक्षा से करते हैं। **वास्तव में तो दोनो ही पंच-पंचयाम धर्म का ही प्रतिपादन करते है।** किन्तु प्रथम तथा अन्तिम तीर्थंकर के तीर्थ के साधु क्रम से ऋजु-जड़ और वक्र-जड़ होते हैं। अतः परिग्रह छोड़ने का उपदेश देने पर परिग्रह त्याग में मैथुन त्याग भी गर्भित है यह समझने में और समझ कर उसका त्याग करने में असमर्थ होते हैं। किन्तु शेष तीर्थंकरों के तीर्थ के साधु ऋजु और प्राज्ञ होने के कारण तुरन्त समझ लेते हैं कि परिग्रह में मैथुन भी गर्भित है क्योंकि बिना ग्रहण किये स्त्री को नहीं भोगा जा सकता।'

३. तीसरा प्रसंग है पर्युषण और दशलक्षण पर्व। भगवती आराधना गाथा ४२३ में साधु के दस कल्प बतलाए हैं। यही गाथा श्वेताम्बर आगमों में भी मिलती है। इनमें अन्तिम कल्प 'पज्जोसवण' है टीकाकार अपराजितसूरि ने

इसका अर्थ किया है वर्षाकाल के चार मासों में भ्रमण का त्याग करके एकत्र रहना। इसका उत्सर्गकाल एक सौ बीस दिन कहा है। कारणवश इसमें कम और अधिक दिन भी रहना सम्भव होता है। इसी के अन्तर्गत दिगम्बरों में भाद्रमास के अन्तिम दस दिनों में दशलक्षण पर्व मनाया जाता है। इसका पुराना नाम पर्युषण पर्व ही है। पं० जी ने श्वेताम्बर मान्यता को सामने रख कर विस्तार से प्रकाश डाला है जो पठनीय है।

४ चतुर्थ विचारणीय प्रसंग समयसार की १५वीं गाथा के तृतीय चरण से सम्बद्ध है। उसके दो पाठ मिलते हैं 'अपदेस सुत्तमज्झं' और 'अपदेशसन्तमज्झं'। आचार्य अमृतचन्द्र की टीका में इस गाथा का शब्दशः व्याख्यान नहीं है। आचार्य जयसेन ने 'अपदेससुत्तमज्झं' पद का व्याख्यान किया है और उसे 'जिणसासणं' का विशेषण माना है किन्तु अमृतचन्द्र जी ने शब्दशः व्याख्यान नहीं करके भी प्रकारान्तर से उसका व्याख्यान किया है ऐसा लगता है। १४वीं गाथा में कहा है जो आत्मा को अबद्धस्पृष्ट, अनन्य, नियत, अविशेष और असंयुक्त देखता है उसे शुद्ध नय जानो। १५वीं गाथा में इन पांच विशेषणों में से अबद्ध अस्पृष्ट, अनन्य और अविशेष ये चार विशेषण ही लिए हैं। दो विशेषण नियत और असंयुक्त छोड़ दिये हैं। किन्तु अमृतचन्द्र जी टीका में पूर्वोक्त पांच विशेषणों से विशिष्ट आत्मा की अनुभूति को समस्त जिन-शासन की अनुभूति कहते हैं क्योंकि श्रुतज्ञान स्वयं आत्मा ही है। इस पर से ऐसा प्रतीत होता है कि 'अपदेससन्तमज्झं' में ही विशेषण छिपे हुए हैं। पं० जी ने इसी पर विस्तार से प्रकाश डाला है। जयसेन जी ने जो व्याख्यान किया है उसमें मज्झ पद का व्याख्यान नहीं है यथा शब्द समय से वाच्य और ज्ञान समय से जो परिच्छेद्य है उसे अपदेशसूत्रमध्य कहते हैं। इसी तरह पं० जी ने 'सन्तमज्झं' पद रख कर जो 'आत्मा को आत्मा के मध्य' अर्थ किया है वह भी गले नहीं उतरता। इसमें तो प्रदेश अर्थात् आदि और अन्त सहित मध्य से रहित अर्थात् 'आदि अन्त मध्य रहित' अर्थ अधिक उपयुक्त जंचता है। अमृतचन्द्र जी ने दसवें कलश में शुद्धनय का स्वरूप दर्शाते हुए आत्मस्वभाव का एक विशेषण 'आद्यन्तविमुक्त' कहा है उसके साथ भी उक्त अर्थ की संगति बैठ जाती है अतः उक्त चरण का अर्थ अभी भी विचारणीय ही प्रतीत होता है।

५ पांचवा प्रसंग भाषा सम्बन्धी है। आचार्य कुन्दकुन्द की प्राकृत के सम्बन्ध में स्व० डा० ए० एन० उपाध्याय ने प्रवचनसार की प्रस्तावना में विस्तार से प्रकाश डाला है और वह इस विषय के अधिकारी विद्वान् थे।

प० जी ने भी उसको देखा है। प० जी का यह लिखना यथार्थ है कि प्राकृत भाषा के ग्रन्थों को भाषा की दृष्टि से संशोधन करना ठीक नहीं है संस्कृत भाषा का तो एक बंधा हुआ स्वरूप है किन्तु प्राकृत भाषा की विविधता में यह संभव नहीं है इसमें अर्थ में विपर्यास का भय रहता है।

६ छठा प्रसंग है आत्मा का असंख्यातप्रदेशित्व। यह कोई विवाद-ग्रस्त विषय नहीं है। तत्त्वार्थवार्तिक के पांचवे अध्याय के ८वें सूत्र में अकलंक-देव ने द्रव्यों की प्रदेशकल्पना पर विस्तार से प्रकाश डाला है। निश्चयनय से आत्मा को असंख्यात प्रदेशी कहा है। जैनदृष्टि से जो सर्वथा अप्रदेशी है वह अवस्तु है किन्तु अकलंकदेव ने शुद्ध नय से उपयोग स्वभाव आत्मा को अप्रदेशी कहा है यहाँ अप्रदेशी का मतलब एक भी प्रदेश न होना नहीं है किन्तु अखण्ड अनुभव से है। वही शुद्धनय का विषय है।

अन्तिम प्रसंग है स्वास्तिक। प० जी ने इस पर नवीन दृष्टि से विचार किया है अभी तक तो यही माना जाता रहा है कि सीधी और आडी दोनों लकीरें जीव और पुद्गल के सम्बन्ध की सूचक है और उसका फल चार गतियों में भ्रमण है। उसी का प्रतीक स्वास्तिक है। किन्तु प० जी ने उसे चमत्कारि-मंगल से जोडा है यह प्रसंग भी पढ़ने योग्य है। प० जी के उक्त प्रसंगों के सभी विवेचन पढ़ने योग्य है।

वाराणसी
२७-२-८२

(सिद्धान्ताचार्य) कैलाशचन्द्र शास्त्री

रहे [द्रव्य की अपेक्षा] नित्य है। जैसे आकाश द्रव्य की अपेक्षा आकाश न कभी उत्पन्न हुआ और न कभी विनाश को प्राप्त हुआ। हां, पर्यायों के परिवर्तनरूप से उसे अनित्य- घटाकाश मठाकाश इत्यादि कहा जाता है। जो आकाश अभी समयपूर्व घटाकाश कहलाता था वही घट के नष्ट होने पर (मठ में स्थित होने से) मठाकाश कहलाया। पर अस्तित्व की अपेक्षा से 'नासतो विद्यतेऽभावो नाऽभावो विद्यते सतः।' जो सत् है उसका नाश नहीं और असत् कभी पैदा होता।'— ऐसा नियम है। इसी परिधि की अपेक्षा णमोकार को अनादि माना गया है।

यहां प्रश्न हो सकता है कि माना णमोकार मंत्र के सभी पात्र और उनके लिए नमन, अर्थात् णमो, पद पद की पृथक्-पृथक् सत्ता आदि की अपेक्षा अनादि है, पर यह निश्चय कैसे किया जाय? कि णमोकार की शृंखला में अरहन्त-सिद्ध-आचार्य-उपाध्याय और सर्वसाधु का ही निश्चित स्थान (भी) अनादि है। यदि इन्हीं का स्थान निश्चित है तो इस मंत्र के विभिन्न रूप देखने में क्यों आते हैं? और यदि वे रूप सत्य हैं तो ऐसा मानना पड़ेगा कि— विविधता होने के कारण णमोकार मंत्र अनादि नहीं है।

इस प्रश्न पर विचार करने के लिए हम (नामों की अपेक्षा) णमोकार मंत्र के सभी रूपों पर दृष्टिपात करना होगा। तथाहि

**प्रथमरूप**

णमो अरिहंताणं णमो सिद्धाणं णमो आयरियाणं।
णमो उवज्झायाणं **णमो लोए सव्वसाहूणं ॥'**

—षट्खण्डागम

**द्वितीयरूप**

णमो अरहंताणं णमो सिद्धाणं णमो आयरियाणं।
णमो उवज्झायाणं **णमो सव्वसाहूणं ॥'**
णमो लोए सव्वसाहूणं इति क्वचित् पाठः।'

श्री भगवती सूत्र (मंगलाचरण) निर्णय सा० स० १९३८

अभिधान राजेन्द्र (आगम कोष) के उल्लेख के अनुसार—भगवती का उद्धरण इस प्रकार है जो मंत्र के तृतीय रूप को इंगित करता है—तथाहि—

**तृतीयरूप** -

'यतो भगवत्यादावेव पञ्चपदान्युक्तानि—
नमो अरिहंताणं, नमो सिद्धाणं, नमो आयरियाणं।

**चतुर्थरूप—**

'उवज्झाय णमोक्कारो, सव्वपावप्पणासणो ।
मंगलाण च सव्वेसिं, चउत्थं हवइ मंगलं ॥'

**पंचमरूप—**

'साहूण नमोक्कारो, सव्वपावप्पणासणो ।
मंगलाण च सव्वेसिं, पंचमं हवइ मंगलं ॥'

उक्त प्रसंग से यह स्पष्ट होता है कि भगवती जी के पाठ को प्रचलित मूलमंत्र के सन्दर्भ में नहीं जोड़ा जा सकता ।

इसके सिवाय एक कारण और भी है और वह है—'नवकार मंत्र के उच्चारण के विधान का प्रसंग । एक स्थान पर कहा गया है कि—

'वण्णऽट्ठसट्ठि नवपए, नवकारे अट्ठसंपया तत्थ ।
सगसंपयपयतुल्ला, सतरऽक्खर अट्ठमी दुपया ॥२२६॥

सम्प्रति भाष्यगाथा व्याख्यायते—वर्णा अक्षराणि अष्टषष्टि, नमस्कारे पंचपरमेष्ठिमहामन्त्ररूपे भवन्तीतिशेष. ।
उक्तं च

'पंचपयाण पणतीसं वण्ण चूलाइवण्ण तित्तीसं ।
एवं इमो समप्पइ, फुडमक्खरमट्ठसट्ठीए ॥'
सत्तपण सत्त सत्त य, नव अट्ठ य अट्ठ अट्ठ नव पहुंति ।
इय पय अक्खरसंखा, असह पूरेइ अडसट्ठी ॥'

अभि० रा० भाग ६, पृ० १८३६

उक्त पाठ प्रामाणिक स्थलों में उद्धृत है और इनमें कहा गया है कि मंत्र की पूर्णता ६८ अक्षर प्रमाण मंत्र के पढ़ने पर होती है । अतः मंत्र को ६८ अक्षरों में पढ़ना चाहिए । अर्थात् पूरा पाठ इस भांति ६८ अक्षरों का बोलना चाहिए

'ण मो अ रि ह ता ण, ण मो सि द्धा ण, ण मो आ इ रि या ण ।
ण मो उ व ज्झा या ण, ण मो लो ए स व्व सा हू ण ॥
ए सो पं च न मो क्का (या) रो, स व्व पा व प्प णा स णो ।
मं ग ला ण च स व्वे सिं, प ढ मं ह व इ मं ग लं ॥'

यदि उक्त पदों के स्थान में अधूरारूप—'णमो सव्व साहूण' बोला जाता है, तो 'लोए' ये दो अक्षर कम हो जाते हैं और यदि 'णमो बंभीए लिवीए' बोला जाता है तो एक अक्षर कम हो जाता है । दोनों ही भांति मंत्र वैसा युक्तिसंगत नहीं बैठता जैसा कि इष्ट है । अतः—

निष्कर्ष निकलता है कि—अभि० राजेन्द्र कोष की पंक्तियां इस दिशा में स्पष्ट हैं—

'आयरिय हरिभद्देणं जं तत्थायरिसे दिट्ठं, तं सव्वं समतीए सोहिऊणं लिहिअं ति अन्नेहिं पि सिद्धसेण दिवायर वुड्ढवाइजक्खसेण देवगुत्त जसवद्धण खमासमणसीस रविगुत्त नेमिचंदजिणदासगणि खवगसच्चसिरिपमुहेहिं जुगप्पहाण सुयहरेहिं बहुमन्नियमिणं ति [महा० ३ अ०] अन्यत्र तु सर्वासु वर्तमानाऽऽगमः, तत्र मध्ये न कुत्रापि एव नवपदात्मक-सारादि प्रमाणो नमस्कारः दृश्यते। ततो भगवत्यादावेव पञ्चपदान्युक्तानि 'नमो अरिहंताणं, नमो सिद्धाणं, नमो आयरियाणं, नमो उवज्झायाणं, नमो बंभीए लिवीए' इत्यादि।'

[अभि० रा० भाग ६, पृ० १८३७]

इसका अर्थ विचारने पर यही सिद्ध होता है कि सभी आचार्य - हरिभद्र, सिद्धसेन दिवाकर, वृद्धवादी, यक्षसेन, देवगुप्त, जसवर्धन, क्षमाश्रमण-शिष्य रविगुप्त, नेमिचन्द, जिनदासगणि आदि ६८ अक्षरों वाले पाठ को युक्ति-संगत मानते हैं और वही षट्खण्डागम के पाठ तथा अन्य आगमों के पाठों में [पञ्चपद व पैंतीस अक्षर की मान्यता से भी] ठीक बैठता है और मंत्र की एकरूपता को भी सिद्ध करता है। जब कि श्री भगवती जी का पाठ उक्त श्रेणी में अनुकूल नहीं बैठता।

भाषा और लिपि जो भी हो [दोनों ही परिवर्तनशील हैं] पर, संगठन और पात्रों की दृष्टि से मंत्र के युक्ति-संगत-अनादित्व को सिद्ध करने वाला रूप--प्रथमरूप ही है, जो पंचपरमेष्ठी गर्भित रूप है। 'बंभीए लिवीए' मूलमंत्र का अंग नहीं है। हां, यदि इस पद को मंत्र मानना इष्ट हो तो अन्य बहुत से मंत्रों की भांति आठ अक्षरों वाला एक पृथक् मंत्र स्वीकार किया जा सकता है।

एक बात और, भगवती जी में [जैसा कि पहिले मंत्र के द्वितीय रूप में बतलाया जा चुका है] मंत्र के अन्तिम पद में 'लोए' पद के न होने की बात इससे भी सिद्ध होती है कि वहां मंत्र में गर्भित 'सव्व' पद के प्रयोजन को तो सिद्ध किया गया है, जो कि अन्य चार पदों की अपेक्षा विशेष है। पर, लोए का प्रयोजन नहीं बतलाया गया। यदि वहां 'लोए' शब्द होता तो सूत्रकार उसका भी प्रयोजन बतलाते। क्योंकि 'लोए' भी 'सव्व' की भांति- अन्य पदों से विशेष है। तथाहि—

'यहां पर 'सव्वसाहूणं' पाठ में 'सव्व' शब्द का प्रयोग करने से सामयिक विशेष, अप्रमत्तादिक, जिनकल्पिक, परिहारविशुद्धिकल्पिक, यथा-

सिद्धादि कल्पिक, प्रत्येक बुद्ध, स्वयंबुद्ध, बुद्धबोधित प्रमुख गुणवंत साधुओं को भी ग्रहण किये है।' —विवाहपण्णत्ति [भगवती] पृ० २, अमो० ऋ०

हां, 'क्वचित् नमो लोए सव्वसाहूणं इति पाठः'—के संदर्भ में यह उल्लेख अवश्य मिलता है कि- 'लोए' का ग्रहण, गच्छ-गण आदि मात्र का ही ग्रहण न माना जाय, अपितु समस्त साधुओं का ग्रहण किया जाय—इस भाव से किया गया है। इसमें 'क्वचित्' का अर्थ भगवती से अन्यत्र स्थलों से ही लिया जायगा भगवती में नहीं।

एक स्थान पर 'बंभीलिवी' का अर्थ ऋषभदेव किया गया है। अनुमान होता है कि ऐसा अर्थ किसी प्रयोजन खास की पूर्ति के लिए किया गया होगा। अन्यथा, लिपि तो, लिपि ही है उसे ऋषभदेव के अर्थ में कैसे भी नहीं लिया जा सकता है। 'लिपि' मूर्ति-मात्र है और उसे नमन करना मूर्तिपूजा का द्योतक होता है शायद, इसी दोष के निवारण के लिए किन्हीं ने ऐसा अर्थ किया गया हो अस्तु, जो भी हो स्थल इस प्रकार है—

'यहां पर सूत्रकार ने अक्षर स्थापनारूप लिपि को नमस्कार नहीं करते हुए लिपि बनाने वाले ऋषभदेव स्वामी को नमस्कार किया है और भी वीर-निर्वाण पीछे ९८० वर्ष में पुस्तकारूढ ज्ञान हुआ, इससे लिपि को नमस्कार करना नहीं संभवता है।'

- विवाह पण्णत्ति [वही] पृ० ३ टिप्पण अमो० ऋ०

उक्त प्रसंग से यह तो स्पष्ट है कि षट्खण्डागम एवं आगम परम्परा में सभी जगह [भगवती के अतिरिक्त] णमोकार मंत्र की एकरूपता अक्षुण्ण रही है—उसके रूप में कहीं भिन्नता नहीं है। अर्थात् आगम-परम्परा की दृष्टि से भगवती का पाठभेद मेल नहीं खाता। सम्भव है— विद्वानों ने उस पर विचार किया हो या 'णमो बंभीए-लिवीए' पद मानते हुए और मूलमंत्र में 'लोए' पद न मानते हुए भी मूलमंत्र की अनादि एकरूपता पर अपनी सहमति प्रकट की हो।

स्मरण रहे कि उक्त सभी प्रसंग णमोकार मंत्र के 'अनादित्व' की दिशा में प्रस्तुत किया गया है। स्वतन्त्ररूप से जैन-आगमों में वर्णित सभी मंत्रों का हम सम्मान करते हैं, चाहे वे (वीतराग मार्ग में) किसी रीति से—किन्हीं शब्दों और गठनों में बद्ध क्यों न किये गये हों। ब्राह्मी लिपि अनादि नहीं है इस सम्बन्ध में निम्न प्रसंग ही पर्याप्त है-—

'लेह लिवीविहाणं, जिणेण बंभीएदाहिणकरेण॥

—गा० नि० ब० ४७

'लेखनं लेखो नाम सूत्रे नपुंसकता प्राकृतत्वाल्लिपि-विधानं तच्च जिनेन भगवता ऋषभस्वामिना ब्राह्म्या दक्षिण करेण प्रदर्शितमतएव तदादित आरभ्य वाच्यते ॥'
—अभि० राजे० द्वि० पृ० ११२६

लिपिः पुस्तकाऽऽदौ अक्षरविन्यास सा अष्टादशप्रकारापि श्रीमन्नाभेय-जिनेन स्वसुताया ब्राह्मी नामिकायार्दशिता, ततो ब्राह्मीनाम त्यभिधीयते ॥'
--अभि० राजे० पचम पृ० १२८४

'अष्टादशलिपि ब्राह्म्या अपसव्येन पाणिना ।'
मे० म० पु० प० ११२।१६३

उक्त तथ्यो मे स्पष्ट है कि ब्राह्मी लिपि का प्रादुर्भाव तीर्थंकर ऋषभदेव से हुआ जो उन्होंने अपनी पुत्री ब्राह्मी के माध्यम से ससार मे किया फिर ऋषभदेव युग की आदि मे हुए, उन्हें भी अनादि नही माना जा सकता। एतावता यह टिप्पण भी मत्र के अनादित्व की दिशा मे निर्मूल बैठता है कि ब्राह्मी का अर्थ ऋषभदेव किया जाय। क्योंकि मत्र के अनादित्व मे ऋषभ अर्थ का विधान भी (ऋषभ के सादित्व के कारण) वर्ज्य है। यदि मत्र अनादि है तो उसमें ऋषभ (व्यक्ति) को नमस्कार नहीं, और यदि ऋषभ को नमस्कार है तो मंत्र अनादि नही। अत निष्कर्ष निकलता है कि मूलमत्र-परमेष्ठी नमस्कारात्मक रूप है और वही अनादि है जैसा कि षट्खंडागम तथा अन्य आगमों मे कहा गया है--

णमो अरिहंताण, णमो सिद्धाण णमो आयरियाण, णमो उवज्झायाण, णमो लोए सव्वसाहूणं ॥'
षट्खडागम मगलाचरणम्

'धवला' मे पच-परमेष्ठियों का स्वरूप इस भाति वर्णन किया गया है -

(१) अरिहंत (अरहत)-- जिन्होंने नरक तियंच, कुमानुष और प्रेत इन पर्यायों में निवास करने से होने वाले समस्त दुखों के मूल कारण मोह और तदाधीन ज्ञानावरण, दर्शनावरण और अन्तराय चार कर्मरूपी शत्रुओं कर्मरूपी रज को नष्ट किया है वे अरिहंत होते है। देव असुर और मनुष्यो के द्वारा सातिशय पूज्य होने से इन्हें अर्हन् भी कहा जाता है। और भी—

'णिट्ठ्ठ-मोह-तरुणो विच्छिण्णाणाण-सायरुत्तिण्णा।
णिहय-णिय-विग्घ-वग्गा, बहु-बाह-विणिग्गया अयला ॥२३॥
दलिय-मयण-प्पयावा तिकाल-विसएहि तीहि णयणेहि।
दिट्ठ-सयलट्ठ-सारा, सुदद्ध-तिउरा मुणि-व्वइणो ॥२४॥

णिग्घण-णिम्मूलघाइय, मोहंधासुर-कबंध-विंद-हरा ।
सिद्ध-सयलप्प-रूवा अरहंता दुण्णय-कयंता' ॥२५॥

(२) **सिद्ध**— जो पूर्णतः अपने स्वरूप में स्थित हैं, कृत्यकृत्य हैं, जिन्होंने अपने साध्य को सिद्ध कर लिया है और जिनके ज्ञानावरणादि आठ कर्म नष्ट हो चुके हैं, उन्हें सिद्ध कहते हैं। (अरहन्तावस्था केवलज्ञानी की सकल—सशरीरी अवस्था है और सिद्ध अशरीरी आत्मामात्र निराकार होते हैं और लोकाग्र—ऊर्ध्वभाग में विराजमान होते हैं) —

'णिहय विविहट्ठ-कम्मा तिहुवण-सिर-सेहरा विहुय-दुक्खा ।
सुह-सायर-मज्झ गया णिरंजणा णिच्च अट्ठगुणा' ॥२६॥

(३) आचार्य जो दर्शन-ज्ञान-चारित्र, तप और वीर्य इन पाँच आचारों को स्वयं आचरण करते हैं और दूसरे साधुओं से आचरण कराते हैं, उन्हें आचार्य कहते हैं।

'सगह-णिग्गह-कुसलो सुत्तत्थ-विसारओ महिय-कित्ती ।
सारण-वारण-साहण-किरियुज्जुत्तो हु आइरियो ॥'३१॥

(४) **उपाध्याय** जो साधु चौदह पूर्वरूपी समुद्र में प्रवेश करके अर्थात् परमागम का अभ्यास करके मोक्षमार्ग में स्थित हैं तथा मोक्ष मार्ग के इच्छुक शीलधारी मुनियों को उपदेश देते हैं, उन मुनीश्वरों को उपाध्याय कहते हैं—

'चोद्दस-पुव्व-महोयहिगम्म सिव-त्थिओ सिवत्थीण ।
सीलधराण वत्ता होइ मुणी सो उवज्झायो ॥'३२॥

**सर्वसाधु**- जो अनन्त ज्ञानादि रूप शुद्ध आत्मा के स्वरूप की साधना करते हैं जो पाँच महाव्रतों को धारण करते हैं, तीन गुप्तियों से सुरक्षित हैं, अठारह हजार शील के भेदों को धारण करते हैं और चौरासी लाख उत्तर गुणों का पालन करते हैं वे साधु परमेष्ठी होते हैं।—

सीह-गय-वसह-मिय-पसु-मारुद-सूरुवहि-मंदरिंदु-मणी ।
खिदि-उरगंवर-सरिसा परम-पय-विमग्गया साहू ॥'३३॥

□□

# भगवान पार्श्व के पंचमहाव्रत

दिगम्बर मान्यतानुसार, जैन आगमों की वर्तमान शृंखला, युग के आदि-नेता तीर्थंकर ऋषभदेव से अविच्छिन्न रूप में जुड़ी हुई है। ऋषभदेव द्वारा प्रदर्शित मार्ग को सभी तीर्थंकरों ने समान रूप से प्रवर्तित किया है। इसके मुख्य कारण ये भी हैं कि –

१—सभी तीर्थंकर सम-सर्वज्ञ थे अर्थात् सबका ज्ञान पूर्ण सदृशता को लिए था।

२—सभी की देशना निरक्षरी थी।[1]

३—सभी की सर्वज्ञावस्था की प्रवृत्ति मन के विकल्पों से रहित थी। उसमें हीनाधिक वाचन को स्थान [विकल्पों के अभाव में] नहीं था।

तीर्थंकरों ने साधुओं के मूलगुण २८, आचार्यों के ३६ और श्रावकों के व्रत १२ ही बतलाए। इन सबकी संख्या में और सभी के लक्षणों में कोई भेद नहीं किया। इसी प्रकार धर्म १०, पाप ५ और संज्ञा ४ की संख्या और लक्षणों में भी उन्होंने कोई भेद नहीं किया। ऐसी स्थिति में यह कहना कि 'भगवान पार्श्वनाथ ने चातुर्याम का उपदेश दिया', 'बीच के बाईस तीर्थंकरों के समयों में भी चार ही महाव्रत थे'—आदि, उपयुक्त नहीं जँचता, और ऐसी घोषणाओं में कि 'तत्कालीन लोगों की बुद्धि तीव्र या मंद थी या वे सरल और कुटिलता के भेद को लिए हुए थे' आदि कारण बताना भी उचित प्रतीत नहीं होता।

जहाँ तक मैं समझता हूं 'चातुर्याम' की मान्यता की स्पष्ट घोषणा श्वेताम्बर आगमों की है[2]। इसी के अनुरूप संयम के प्रसंग में दिगम्बरों में भी

---

१. 'महावीर'' देह में भी विदेह थे उन्हीं की 'निरक्षरी''' वाणी की अनुगूंज वातावरण में है।' समणसुत्तं, भूमिका पृ० १६

'गणधर —जो अर्हन्तोपदिष्ट ज्ञान को 'शब्दबद्ध' करते हैं।

- वही, प२० शब्दकोष पृ० २६४।

समणसुत्त—'यह एक सर्व सम्मत प्रातिनिधिक ग्रन्थ है।' —वही, भूमिका

२. 'चाउज्जामो य जो धम्मो, जो इमो पंचसिक्खिओ।
देसिओ वद्धमाणेण पासेण य महामुणी ॥ —(उत्तरा० २३/१२)
पुरिमा उज्जुजड्डाउ वक्कजड्डाय पच्छिमा।
मज्झिमा उज्जुपन्नाउ तेण धम्मे दुहा कए ॥'—(उत्तराध्ययन, २३।२६)

एक उल्लेख पाया जाता है¹। दिगम्बरों की ओर से चातुर्याम की कई बार कई विद्वानों ने पुष्टि की है। जैसे--

१—'पार्श्वनाथ ने चातुर्याम का उपदेश दिया था।'

२— 'चातुर्याम रूप धर्म के सस्थापक पार्श्वनाथ थे यह एक ऐतिहासिक तथ्य है।'

३ 'भगवान पार्श्वनाथ के द्वारा सस्थापित चातुर्याम धर्म के आधार पर ही भगवान महावीर ने पंच महाव्रतरूप निर्ग्रंथ मार्ग की ''स्थापना की।' आदि

जहां तक मुझे स्मरण है—इन्दौर से प्रकाशित 'तीर्थंकर-मासिक' के 'राजेन्द्रसूरि-विशेषांक' में भी दो विद्वानों के लेखों में ऐसी ही बातें दुहराई गई थी। इस समय मेरे समक्ष अंक न होने से उद्धरण नहीं लिख पा रहा हूं। यदि दि० विद्वानों की चातुर्याम संबंधी बात को माना जाय—जैसा कि होना भी चाहिए तो निम्न प्रश्नों पर विचार कर लेना आवश्यक है—

१—दि० मान्यता में चातुर्याम स्वीकार करने पर साधुओं के २८ मूलगुणों की संख्या कैसे पूरी होगी? क्यों कि ब्रह्मचर्य अपरिग्रह में गर्भित होने से महाव्रतों में एक कम करना पड़ेगा।

२- क्या कहीं साधुओं के मूलगुण २७ होने का उल्लेख है?

३ आचार्यों के मूलगुणों में ३६ के स्थान पर ३५ की ही संख्या रह जायगी (एक महाव्रत तो कम हो ही जायगा) पर ब्रह्मचर्य धर्म का अन्तर्भाव (महाव्रतों की भाँति) आकिंचन्य में करना अनिवार्य हो जायगा। इस आपत्ति का निराकरण कैसे होगा?

४ क्या कहीं आचार्य के मूलगुण ३५ होने का उल्लेख है?

५ - क्या चातुर्याम और पचमहाव्रत की विभिन्न मान्यताओं में तीर्थंकरों की देशना को विशेष ध्वनि रूप या अनक्षरी मानने में बाधा उपस्थित न होगी?

६—क्या विभिन्न स्वभाव और विभिन्न बुद्धि के लोगों की अपेक्षा से हुई ध्वनि में मन का उपयोग न होगा?

७- क्या कहीं उन पापों की संख्या चार मानी गई है जिनके परिहार रूप चातुर्याम होते है? यदि बाईस तीर्थंकरों ने चार पाप बतलाए हों तो

१. 'बावीस तित्थयरा सामायियं संजमं उवदिसंति।
छेदुवठावणियं पुण भयवं उसहो य वीरो य॥' —(मूला० ७।५३३)
पुरिमा य पच्छिमा विहु कप्पाकप्पं ण जाणंति॥' —(मूला० ७।५३५)

२. 'बुक्तिमद्वचन यस्य तस्य कार्यः परिग्रहः।'

उल्लेख ढूंढना चाहिए। शायद कहीं कुशील को परिग्रह में सम्मिलित कर दिया हो?

८—संज्ञायें चार के स्थान में कहीं तीन बतलाई है क्या? यत मैथुन परिग्रह में अन्तर्भूत हो जाएगा।

९—महावीर ने दीक्षा के समय चातुर्याम धारण किए या पंचमहाव्रत? यदि पंचमहाव्रत धारण किए तो वे २२ तीर्थंकरों की परम्परा में कैसे माने जाएंगे? यदि चातुर्याम में दीक्षित हुए तो आदि के तीर्थंकर की धर्म परम्परा में कैसे माने जायेंगे?

१०—क्या कहीं १० धर्मों के स्थान पर, ब्रह्मचर्य को आकिंचन्य में गर्भित किया गया है और धर्मों की संख्या ९ बतलाई गई है?

११—स्त्री को परिग्रह में गिनाया गया है या नहीं? यदि गिनाया गया है तो संख्या के परिमाण की दृष्टि से अथवा भोग की दृष्टि से?[1]

इसी प्रकार के अन्य भी बहुत से प्रश्न उपस्थित हो जायेंगे। ऐसे प्रश्नों के निराकरण के अभाव में समस्त आगम ही सावरण (सदोष) हो जायेंगे। अतः दि० विद्वानों से मेरा निवेदन है कि वे पुनर्विचार करें। मेरी बुद्धि से तो ऐसा है कि सभी तीर्थंकरों के उपदेश समान रहे हैं। कहीं किंचित् भी अन्तर नहीं आया है। जो भी अन्तर दृष्टिगोचर होता है, वह सब आचार्यों की देन है जो उन्होंने समय-समय पर लोगों की दृष्टि से किया है।

यदि हम श्वेताम्बर परम्पराओं के उल्लेखों पर विचार करें तो हमें वहां ऐसे उल्लेख भी मिलते हैं जिनसे यह सिद्ध होता है कि पार्श्व से पूर्व भी पंचमहाव्रतों का चलन रहता रहा है। आचार्य हेमचन्द्र जी पार्श्वनाथ द्वारा दिए उपदेश को जिस भांति बतलाते हैं उसमें ब्रह्मचर्य को अपरिग्रह में गर्भित नहीं माना जा सकता। अर्थात् पार्श्वनाथ द्वारा ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह को एक किया गया हो, ऐसा सिद्ध नहीं होता। यथा

'सद्विधा सर्वतो विरति देशविरतिभेदतः।
संयमादि दशविधो, अनगाराणा स आदिम ॥'

(त्रि० श० पु० च० पर्व ९, सर्ग ३)

यह पार्श्वनाथ का उपदेश है। इसमें मुनिधर्म, संयम आदि के रूप में दस प्रकार का बतलाया है। ब्रह्मचर्य का अन्तर्भाव अपरिग्रह में नहीं किया गया।

---

१. 'क्षेत्रं वास्तु धन धान्य, द्विपद च चतुष्पादम्।
बाह्यानां गोमहिष मणिमुक्तादीना चेतनाचेतनानाम् ॥'—

यदि तीर्थंकर को दोनों में से एक ही रचना इष्ट होता है तो वे धर्मों में दस के स्थान पर नौ का ही विधान करते। आगमों में जो संयम कहे हैं वे हैं —

'खन्ती य मद्दव अज्जव, मुत्ती तव संजमे य बोधव्वे।

सच्चं सोयं आकिंचणं च बंभं च जइ धम्मो॥'

(२) पार्श्व से पूर्व तीर्थंकर नेमिनाथ ने वरदत्त को जो उपदेश दिया है उसमे भी पंच महाव्रतों की पुष्टि होती है। उन्होंने 'सावद्य योगविरति' को चारित्र कहा। और अवद्यों (पापों) की संख्या सदा पांच रही है अतः पांच पापों की पृथक्-विरति पंचमहाव्रतों को ही सिद्ध कर सकती है। श्लोक इस प्रकार है -

सावद्य योगविरतिश्चारित्रं मुक्तिकारणम्।

सर्वात्मना यतीन्द्राणां देशतः स्यादगारिणाम्॥

—(त्रि० श० पु० च० पर्व ८ सर्ग ६)

(३) दीक्षा ग्रहण करते समय तीर्थंकर पांचों पापों के सर्वथा त्याग की घोषणा करते हैं। परिग्रह गर्भित अब्रह्म जैसे चार के त्याग की घोषणा नहीं करते और न कहीं पापों की चार संख्या का विधान ही किया गया है। तीर्थंकरों की घोषणा है

'सव्वं मे अकरणिज्जं पावं कम्मं।'

(४) सुमतिनाथ के जीव ने पुरुषसिंह राजा रूप पूर्वपर्याय में विनयनंदन आचार्य से पांच महाव्रतों का उपदेश सुना— 'सीलमइयो उण धम्मो पंचमहव्वय परिपालणं खंति मद्दव-अज्जव मणोसचित्तथिरीकरण…।'

…चउप्पण्ण महापुरुष चरिय पृ० ७३

(५) नौवें तीर्थंकर सुविधिनाथ के उपदेश में त्रेसठ शलाका पुरुष चरित्र में पापों की संख्या ५ है अतः फलित होता है कि पापपरिहार रूप महाव्रत भी ५ ही रहे हैं -

'हिंसानृतस्तेयाब्रह्मसहारम्भपरिग्रहाः।'—१२०,

—त्रि० श० पु० च० पर्व ३ सर्ग ७ पृ० ६३

(६) तीर्थंकर अरिष्टनेमि के समय में ब्रह्मचर्य की गणना स्वतन्त्र रूप से होती रही है—अपरिग्रह में नहीं, ऐसे भी प्रमाण मौजूद हैं। उस समय भी पूर्ण ब्रह्मचर्य की बात (मुनि अवस्था में) पृथक रूप से निर्दिष्ट होती रही है। विवाह के प्रसंग में (जब नेमिनाथ राजुल से विवाह नहीं करना चाहते तब राजघराने की) अन्य रानियां नेमिनाथ से कहती हैं—

'समये प्रतिपत्स्येथा ब्रह्मापि यथारुचि ।
गार्हस्थ्ये नोचित ब्रह्म, मनोद्गार इवाश्रुपी ॥'
—(त्रि० श० पु० च० पर्व ८।१०५ हेमचन्द्राचार्य

(७) तीर्थंकर नेमिनाथ की एक भविष्यवाणी में भी ब्रह्मचर्य की बात स्पष्ट है और अपरिग्रह में उसे नहीं जोड़ा गया है। इससे भी ज्ञात होता है कि ब्रह्मचर्य पृथक् रूप से स्वतन्त्र रूप में माना जाता रहा है -

'पुरा नमिजिनेनोक्त नेमिरर्हन् भविष्यति ।
कुमार एव सन्नेव, नाथो राज्यश्रियाय मन् ॥३५॥
प्रतीक्षमाण समय जन्मनो ब्रह्मचार्यवम् ।
अदास्यते परिव्रज्या मान्यथा कृष्ण चिन्तय ॥३६॥

उक्त आकाशवाणी है, जो अरिष्टनेमि के सबध में २१वे तीर्थंकर नमिनाथ द्वारा कभी (पहिले) की गई भविष्यवाणी को इगित करती है। इससे सिद्ध है कि ब्रह्मचर्य की महिमा २१वे तीर्थंकर के समय मे भी पृथक् रूप में गाई जाती रही है, अपरिग्रह गर्भित रूप में नहीं।

(८) भगवान पार्श्वनाथ से पहिले के तीर्थंकर अरिष्टनेमि ने थावर्चापुत्र को दीक्षा देकर अपना शिष्य बनाया और उन्हें १००० शिष्यपरिवार साथ करके विहार की आज्ञा दी। थावर्चापुत्र अपने शिष्यों के साथ विहार करते-करते सौगन्धिका नगरी में पहुँचे। उस नगरी में सुदर्शन नामक सेठ रहता था। उस सेठ ने पहिले कभी किसी 'शुक' नामक सन्यासी से सांख्यमत का उपदेश सुना था और वह सांख्यमत का श्रद्धालु हो गया था। जब वह उनके पास गया। थावर्चापुत्र को देखकर सुदर्शन सेठ ने पूछा कि आपका धर्म कैसा है? तब थावर्चापुत्र ने धर्मोपदेश में "पचमहाव्रत रूप धर्म का उपदेश किया। यदि बीच के तीर्थंकरों के समय में चातुर्याम ही थे तो बाईसवे तीर्थंकर के साक्षात् शिष्य ने पचमहाव्रतों का धर्म क्यों कहा? वे चातुर्याम रूप में ही उनका व्याख्यान करते। इसका निष्कर्ष तो यही निकलता है कि पचमहाव्रतों का पूर्व सभी तीर्थंकरों के समय में एक जैसा चलन ही रहा है। प्रसग का मूल इस भांति है—

'ततेण थावच्चापुत्ते अणगारे अरहओ अरिट्ठनेमिस्स तहारूवाण थेराण अतिए सामाइयमाइयाइं चोद्दसपुव्वाइ अहिज्जति बहूहि जाव चउत्थ विहरति ॥२६॥

'ततेणं अरहा अरिट्ठनेमी थावच्चापुत्तस्स अणगारस्स त इब्भाइय

अणगारे सहस्सेणं सद्धिं संपरिवुडे विहरइ ॥३७॥ —[ज्ञाताधर्मकथा, सेलगराजर्षि-अध्ययन ५, पृ० २२२ श्री अमोलक ऋषि, सिकन्द्राबाद प्रकाशन]

सुदर्शन का थावच्चापुत्र से प्रश्नोत्तर—

'सुदंसणा किं मूलए धम्मे पण्णत्ते? तएणं थावच्चापुत्ते सुदंसणेणं एवं वुत्ते समाणे सुदंसणं एवयासी—सुदंसणा विणयमूले धम्मे पण्णत्ते। सेवि य विणए दुविहे पण्णत्ते तं जहा—आगार विणए य अणगार विणए य तत्थणं जे से आगार विणए सेणं पंच अणुव्वयाइं सत्त सिक्खावयाइं, एक्कारस उवासग पडिमाओ। तत्थणं जे से अणगार विणए सेणं पंच महव्वयाइं तं जहा—सव्वाओ पाणाइवायाओ वेरमणं, सव्वाओ मुसावायाओ वेरमणं, सव्वाओ मेहुणाओ वेरमणं, सव्वाओ अदिन्नादाणाओ वेरमणं, सव्वाओ मेहुणाओ वेरमणं, सव्वाओ परिग्गहाओ वेरमणं·········॥४१॥ —(वही पृ० २५०)

(६) यद्यपि अभिधान राजेन्द्रकोष में जहाँ परिग्रहों (बाह्य परिग्रहों) का संकेत है वहाँ उनमें 'द्विपद' का उल्लेख है—स्पष्ट रूप में स्त्री का उल्लेख नहीं है यथा—'धन धान्य क्षेत्र वास्तु रूप्य सुवर्ण कुप्य 'द्विपद' चतुष्पदाश्च।' तथापि यदि यथाकथंचित् स्त्री को द्विपद रूप परिग्रह माना जाता है तो वह मात्र संख्या-परिमाण की दृष्टि में ही माना जा सकता है। मिथुन सम्बन्धी भाव या कर्म से सम्बन्धित नहीं माना जा सकता। यह परिमाण की बात परिग्रहण परिमाण नामक श्रावक व्रत के अतीचारों का वर्णन करने वाले सूत्र में भी पूर्ण स्पष्ट हो जाती है। उस सूत्र में आचार्य ने 'प्रमाणातिक्रम' पद देकर 'संग्रह मर्यादा' को ही इंगित किया है अभिधान राजेन्द्र कोष में एक स्थान पर ऐसा भी लिखा है 'णाणामणिकणगरयण महरिहपरिमल 'सपुत्तदार' परिजन दासीदास······।'

उक्त पद में आए 'सपुत्तदार' शब्द का विश्लेषण करते हुए कोषकार लिखते हैं 'सपुत्रदारा सुतयुक्तकलत्राणि।' इसमें भी "परिमाण" को ही बल मिलता है। जैसे किसी ने एक दासी या दास का परिमाण रक्खा तो वह उसके परिमाण में रहने के लिए 'सुतयुक्त दासी' को नहीं रख सकता। क्योंकि यदि वह रखेगा तो उसकी एक संख्यात्मपरिमाण में दोष आ जायगा। यतः दासी के साथ रहने के कारण उसका पुत्र भी दास कार्य में सहायक सिद्ध होगा और व्रती के व्रत-भंग का कारण होगा।

इन प्रसंगों से स्पष्ट है कि जिस भाव में ब्रह्मचर्य है वह भाव अपरिग्रह से अछूता है अतः एक में दूसरे का समावेश नहीं हो सकता। हाँ, यदि खींचतान

करके समावेश माना हो जाय तो चोरी आदि पाप भी परिग्रह में गर्भित किए जा सकते हैं अथवा एक अहिंसा महाव्रत में भी सभी इन सम्मिलित हो सकते हैं। पर, ऐसा किया नहीं गया। सभी महाव्रत आदिनाथ युग से महावीर युग तक चलते रहे हैं। अतः चातुर्याम धर्म पार्श्व का है ऐसा कथन निर्मूल बैठता है।

चउप्पण्ण महापुरिस चरिउ में पाचवें तीर्थंकर सुमतिनाथ के पूर्वभव का वर्णन करते हुए लिखा है पुरिस सिंह राजा ने विनयनंदन आचार्य से धर्मश्रवण किया—

'सीलमइओ उणधम्मो पंचमहव्वय परिग्गालग···' -पृ० ७८

त्रिषष्टिशलाका पुरुष चरित्र, पर्व २ सर्ग ३ पृष्ठ ६४ का एक उद्धरण है—

'महाव्रतधरा धीरा भैक्षमात्रोपजीविन ।
सामायिकस्था धर्मोपदेशका गुरवो मता ॥८६॥
सर्वाभिलाषिण· सर्वभोजिन सपरिग्रहः ।
अब्रह्मचारिणो मिथ्योपदेशा गुरवो न तु ॥८७॥

इसमें गुरु (मुनि) के लक्षण का निर्देश है और यह निर्देश तीर्थंकर अजितनाथ के समय का है। इसमें विपुला नामा गणिनी शुद्धभट्ट की पत्नी सुलक्षणा को गुरु की पहिचान बतलाते हुए कहती है कि गुरु को सामायिक चारित्री, महाव्रती, भिक्षोपजीवी और धर्मोपदेशक होना चाहिए। जो इसके विपरीत सर्वाभिलाषी, सर्वभोजी, सपरिग्रही, अब्रह्मचारी व मिथ्योपदेशदाता है वे गुरु नहीं है।

इससे ध्वनित होता है कि यदि बीच के २२ तीर्थंकरों के समय में 'चातुर्याम' ही होते तो उक्त श्लोक में परिग्रह और अब्रह्म दोनों का पृथक्-पृथक् निर्देश न होता अपितु मात्र 'सपरिग्रहा' का ही समावेश होता।

'अभिधान राजेन्द्र' में एक उद्धरण है 'न जहा - सव्वाओ पाणाइवायाओ वेरमण, एव मुसावायाओ, अदिन्नादाणाओ, सव्वाओ, बहिद्धादाणाओ वेरमणं···।" —अभि० रा० भाग ३ पृ० ११६८ ठाणा० ४ सूत्र १३६)

टीका—'(बहिद्धादाणाओत्ति) बहिद्धा मैथुनं, परिग्रह विशेष. आदान च परिग्रहः—तयोद्वन्द्वैकत्वम्···इह च मैथुन परिग्रहेऽन्तर्भवति, न ह्यपरिगृहीता योषित् भुज्यत इति।'

—वही···टीकाश ; स्थानांग पृ० २०२, भगवती सूत्र शतक १ उद्दे० ६ पृ० २०६

उक्त उद्धरण में चातुर्याम में से अन्तिम याम को 'बहिद्धादाणविरमण'

नाम से कहा गया है और टीका में बहिद्धा का अर्थ मैथुन और आदान का अर्थ परिग्रह किया गया है। दोनों में द्वन्द्व समास करके उन्हें एक बना दिया गया है।

विचारणीय यह है कि द्वन्द्वसमास में जब 'समस्त' दोनों पद उपस्थित हों तब कोई पद अपने मुख्यार्थ की सत्ता को अपने से पृथक् छोड़ देता है क्या? जबकि एक शेष-द्वन्द्व समास में (जहां एक पद का अस्तित्व सर्वथा लुप्त हो जाता है) भी लुप्त पद का अर्थ पृथक् रूपमें स्पष्ट रहता है। यथा—माता च पिता च पितरौ। इसमें मातृपद सर्वथा लुप्त है पर उसका अर्थ पृथक् रूप से कदापि लुप्त नहीं माना गया--वह पृथक् ध्वनित होता है। फिर 'बहिद्धादाण' में तो समास होने पर दोनों ही पद मौजूद हैं एतावता दोनों का ही अस्तित्व सिद्ध होता है।

एक तथ्य यह भी ध्यान देने योग्य है कि--यदि 'आदान' का अर्थ परिग्रह है तो उसकी पूर्ति तो 'अदिन्नादाणाओ' में गृहीत 'आदान' शब्द से हो जाती है ऐसे में 'बहिद्धा विरमण' ही पर्याप्त था या अदिन्नादाणाओ के स्थान में 'अदिन्नविरमण' ही पर्याप्त था। उक्त स्थिति में तो यही फलित होता है कि व्याकरण के नियमानुसार आदान शब्द के दोनों प्रयोगों में, एक प्रयोग व्यर्थ है और व्यर्थ रह कर वह ज्ञापन करा रहा है कि (व्याकरण में शब्द व्यर्थ में प्रयुक्त नहीं होते) पांचों यामों का ही अस्तित्व रहा है -ब्रह्मचर्य और अपरिग्रह दोनों ही स्वतन्त्र अस्तित्व लिए हुए हैं।

इसी टीका में एक स्पष्टीकरण यह भी दिया गया है कि अपरिगृहीता योषित् भोगी नहीं जाती- मैथुन परिगृहीता में ही शक्य है इसलिए बहिद्धा के साथ आदान- (परिगृहीत) का समावेश है। लेकिन यह विषय भी आगम बाह्य है यत उमास्वाति स्वामी ने जहां ब्रह्मचर्य के दोषों को गिनाया है वहां स्पष्ट लिखा है -'परिगृहीतापरिगृहीतागमन' अर्थात् दोनों (परिगृहीता और अपरिगृहीता) के ही सम्बन्ध में उनकी स्पष्ट घोषणा है कि दोनों ही दोष के भागी होंगे--यदि अपरिगृहीता में दोष की संभावना ही न होती तो वे उसका ग्रहण न करते।

ऐसा प्रतीत होता है कि 'अपरिगृहीता में मैथुन शक्य नहीं' यह भ्रम ही 'ब्रह्मचर्य-याम' को गौण या लुप्त करने में कारण रहा है। यत—चूंकि मुनि सर्वथा स्त्री रहित होता है, उसके परिगृहीता मानी ही नहीं गई तो वह स्वभाव से (परिगृहीता रहित होने से) ब्रह्मचारी ही सिद्ध हुआ—अत: उसके लिए इस याम की आवश्यकता प्रसिद्ध नहीं की जाती रही और

